हांके
प्रेस-
ग्रही
ज्ञापन

नगर
लिए
उचित
उत्पन्न
ाधान
टोल
में पेय-
दीपर
शीघ्रता

सहायता दी जाय ...
कारी देयोंके वसूली माफ की जाय।

श्री वशरने इस बातपर गहरी चिंता व्यक्त की है कि बहुतसे स्थानों पर हरिजनों तथा कमजोर वर्गके लोगोंको परेशान किया जा रहा है, क्योंकि उन्होंने पिछले चुनावमें या तो कांग्रेसको मत दिया या मत देनेको कोशिश की।

श्री वशरने आज यहां पत्रकारों को बताया कि इन दिनोंमें गाजीपुर संसदीय क्षेत्रमें गांव-गांव घूमकर जन सम्पर्ककर रहा हूं। जमनिया, रेवतीपुर तथा भांवरकोल ब्लाकके कई स्थानोंपर ...

॥ श्रीः ॥





चौखम्बा सुरभारती ग्रन्थमाला

६




महाकविकालिदासविरचितं

# रघुवंशमहाकाव्यम्

## 'विमला' संस्कृत-हिन्दी-व्याख्योपेतम्

( द्वितीय-तृतीयसर्गात्मकम् )

व्याख्याकारः—

**पं० श्रीकृष्णमणि त्रिपाठी**

प्राध्यापक तथा अध्यक्ष ( संस्कृत )

श्रीसम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी



**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

वाराणसी

# प्राक्कथन

स विश्ववन्द्यो महतां कवीनां गुरुर्मनीषी कविकालिदासः ।
यत्काव्यपीयूषरसप्रवाहः स्वादामितानन्दमयो हि लोकः ॥

कविकुलकलाधर कविवर कालिदास की कमनीयकलेवर कविता विश्व के किस सहृदय-हृदय को आनन्दमग्न नहीं कर देती ? इनकी कविता में प्रसाद गुण की अगाधता, माधुर्य का मधुर सन्निवेश, कोमलकान्तपदावली का प्राचुर्य, उपमा की अपूर्वता, अलङ्कारों की रमणीयता, छन्दों की छटा और भावसौष्ठव पर्याप्तमात्रा में विद्यमान हैं। इनके काव्यों को जिस दृष्टि से देखा जाय उसी से काव्यकला की कमनीयता प्रगट होती है। इनकी कविता में सरस, सरल, सुबोध तथा सुन्दर शब्द एवं भावों का साम्राज्य, सहृदयों की तो बात ही क्या है, साधारण मनुष्यों के मन को भी मुग्ध कर देता है। व्यंग्यार्थप्रतिपादन की विलक्षण शैली, रसप्रकर्ष का प्रकाशन, विस्तृत विषय का थोड़े में वर्णन, वर्ण्य विषय को सुन्दर क्रम से रखकर रोचक बनाना, स्वाभाविक भाव के द्वारा लोकोत्तरानन्दप्रदान का ढंग आदि कालिदास की कविता के विशेष गुण हैं।

कालिदास संस्कृत साहित्य के अद्वितीय महाकवि माने जाते हैं। इनकी कविता की मधुरिमा के सामने अन्य कवियों की कविता फीकी पड़ जाती है। आपने जैसा मानवहृदय के सूक्ष्म से सूक्ष्म भावों का निरीक्षण किया है वैसा अन्य कवियों ने नहीं। कालिदास अन्तर तथा बाह्य दोनों जगत् के सूक्ष्म निरीक्षक कवि हैं।

यों तो कालिदास ने अपनी रचनाओं में स्थान-स्थानपर सभी रसों का सन्निवेश किया है, पर ये प्रधान रूप से शृङ्गार रस के रसिक कवि हैं। इनकी रचनाओं में शृङ्गार रस ओत-प्रोत है। इनके काव्योंमें सम्भोग शृङ्गार का प्रकाशमान रूप तथा विप्रलम्भ शृङ्गार की करुणामूर्ति पाठक एवं श्रोताओं के हृदय को चमत्कृत कर देते हैं। मेघदूत में विप्रलम्भ शृङ्गार और कुमारसम्भव में सम्भोग शृङ्गार का प्राचुर्य है। सम्भोग शृङ्गार की अपेक्षा इनका विप्रलम्भ शृङ्गार उच्चकोटि का होता है। मेघदूत का उदाहरण देखिए—

त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलाया-
मात्मानं ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्तुम् ।
अस्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते मे
क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते संगमं नौ कृतान्तः ॥

पर्वत के चट्टानों पर गौरिकादि धातुओं से प्रणयकुपिता अपनी प्रियतमा की मूर्ति बनाकर क्षमा के लिए उसके चरणों पर गिरने का प्रयत्न करते समय अश्रुप्रवाह उमड़ आने से कल्पित सम्भोग में भी बाधा पड़ने के कारण क्षुब्धहृदय यक्ष का क्रूर कृतान्तविषयक उपालम्भ पढ़कर किस सहृदय का हृदय व्यथित नहीं हो उठता है ? विरहिणी मेघ को

दूत बनाकर अपनी प्रियतमा के पास प्रेममय सन्देश भेजनेवाले यक्ष के प्रेमोन्माद को पढ़कर कालिदास की काव्यकला की प्रशंसा किए बिना कौन रह सकता है ?

कालिदास के करुणरस का वर्णन भी स्वाभाविक होता है। कुमारसम्भव के चतुर्थ सर्ग में शङ्कर की क्रोधाग्नि से कामदेव के भस्मसात् हो जाने पर रति का विलाप तथा रघुवंश के अष्टम सर्ग में आकाश से गिरी हुई पुष्पमाला के आघात से इन्दुमती के मर जाने पर अज का विलाप करुण रस के मर्मस्पर्शी उदाहरण हैं। इन्दुमती के मर जाने पर अज विलाप करते हुए कहते हैं—

स्रगियं यदि जीवितापहा हृदये किं निहिता न हन्ति माम् ।
विषमप्यमृतं क्वचिद्भवेदमृतं वा विषमीश्वरेच्छया ॥

कुमारसम्भव में भगवान् शङ्कर के ललाटस्थ तृतीय नेत्र से निर्गत अग्नि से भस्मासात् हुए अपने पति के शरीर को देखकर रति विलाप करती हुई कहती है—

शशिना सह याति कौमुदी सह मेघेन तडित्प्रलीयते ।
प्रमदाः पतिवर्त्मगा इति प्रतिपन्नं हि विचेतनैरपि ॥

अभिज्ञानशाकुन्तल नाटक के चतुर्थ अङ्क में शकुन्तला को अपने पति के घर जाते समय कवि ने ऐसा मर्मस्पर्शी करुण रस का चित्र अङ्कित किया है कि विषयसुख से विमुख कण्व जैसे धीर महर्षि भी रोये बिना नहीं रहे—

यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदयं संस्पृष्टमुत्कण्ठया
कण्ठः स्तम्भितबाष्पवृत्तिकलुषश्चिन्ताजडं दर्शनम् ।
वैक्लव्यं मम तावदीदृशमहो स्नेहादरण्यौकसः
पीड्यन्ते गृहिणः कथं न तनयाविश्लेषदुःखैर्नवैः ॥

कालिदास की कविता में हास्य रस भी ऊँचे दर्जे का है। इनकी कविता पढ़ कर पाठक मुस्करा देता है, ठहाके की हँसी नहीं हँसता। कुमारसम्भव महाकाव्य के पञ्चमसर्ग में पार्वती के आश्रम पर आकर भगवान् शङ्कर की निन्दा करता हुआ कपटवटु पार्वती का उपहास करता हुआ कहता है—

इयं च तेऽन्या पुरतो विडम्बना यदूढया वारणराजहार्यया ।
विलोक्य वृद्धोक्षमधिष्ठितं त्वया महाजनःस्मेरमुखो भविष्यति ॥

प्रकृति के साथ कालिदास की अपूर्व सहानुभूति है। प्रकृति के गूढ़ रहस्यों का उद्घाटन जैसा इन्होंने किया है वैसा संस्कृत जगत् का कोई अन्य कवि नहीं कर पाया है। इन्होंने प्रकृति के अनुपम दृश्यों का सच्चा चित्र खींचा है। ये कोमल रूप के उपासक हैं, भवभूति के समान उग्र रूप में इनका प्रेम नहीं है। ये प्रायः शान्त तपोवन, नदीतट, उपवन, प्रासाद, भ्रमर, मृग तथा कोकिल आदि के वर्णन करने में अपना सौभाग्य समझते हैं। इन्हें विन्ध्याचल पर्वत की अपेक्षा हिमालय से अधिक प्रेम है। इन्होंने अपने कुमार-

संभव में हिमालय का सजीव वर्णन किया है। इन्हें ६ ऋतुओं में ग्रीष्म और वसन्त ऋतु बहुत प्रिय हैं।

जहाँ पाश्चात्य कवियों के प्रकृतिवर्णन नग्न होते हैं वहां भारतीय कवियों का प्रकृति-वर्णन अलंकृत होता है। पाश्चात्य कवि बिना किसी आवरण के प्रकृति को उसके असली रूप में उपस्थित कर देते हैं, परन्तु भारतीय कवि प्रकृति को मनोरम मुग्धकारी विविध आभूषणों से सुसज्जित कर पाठकों के समक्ष उपस्थित करते हैं। महाकवि कालिदास में इस अलंकृत वर्णनशैली की ही निपुणता है। इतना ही नहीं इनके प्रकृति-वर्णन में वैज्ञानिक ज्ञान का पर्याप्त परिचय मिलता है।

रघुवंश के नवम सर्ग में वायु से हिलाई गई लता को लक्ष्य कर वसन्त ऋतु का कैसा मनोरञ्जक वर्णन है—

श्रुतिसुखभ्रमरस्वनगीतयः कुसुमकोमलदन्तरुचो बभुः।
उपवनान्तलताः पवनाहतैः किसलयैः सलयैरिव पाणिभिः॥

स्त्री और पुरुषों के विविध मनोभावों का इन्हें पूर्ण ज्ञान है, उसे व्यक्त करने के लिए इन्होंने अभिधा शक्ति का प्रयोग न कर व्यंजना शक्ति से ही काम लिया है। इससे इनकी कविता में और भी चमत्कार आ जाता है।

जब अङ्गिरा ऋषि हिमालय के पास आकर कहने लगे कि अपनी पुत्री पार्वती का विवाह भगवान् सदाशिव के साथ कर दीजिए। उस समय पार्वती का वर्णन करते हुए अन्तर्जगत् के पारखी कालिदास कहते हैं—कि अङ्गिरा ऋषिके इस प्रकार कहते समय अपने पिता हिमालय के पास खड़ी हुई पार्वती लज्जावश मुँह नीचे करके हाथ में लिए लीलाकमल के पत्रों को गिनने लगी—

एवं वादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी।
लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती॥

इस श्लोक में कवि ने लज्जा शब्द का प्रयोग नहीं किया है; किन्तु लज्जा के उदय होने पर पार्वती ने जो कार्य किया है, उसी का वर्णन किया गया है, वही कार्य हृदयगत लज्जाभाव को व्यक्त कर देता है।

पर्वतों में हिमालय, नगरियों में उज्जयिनी, देवताओं में शिव, छन्दों में मन्दाक्रान्ता, अलङ्कारों में उपमा, रसों में श्रृङ्गार और ऋतुओं वसन्त कालिदास को परम प्रिय थे।

संस्कृत साहित्य के लक्षणकार आचार्यों ने गौडी, पाञ्चाली, वैदर्भी और लाटी नाम की चार रीतियाँ तथा माधुर्य, ओज और प्रसाद ये ३ गुण माने हैं। गौडी रीति में बड़े-बड़े समास तथा पाञ्चाली में छोटे-छोटे समास होते हैं। वैदर्भी रीति में समास प्रायः नहीं के बराबर होते हैं। गौडी में ओज गुण, पाञ्चाली में माधुर्य गुण और वैदर्भी में प्रसाद गुण की प्रधानता होती है।

कालिदास की कविता में वैदर्भी रीति और प्रसाद गुण ओतप्रोत हैं। प्रसाद गुण के प्राधान्य होने के कारण कालिदास की कविता शीघ्र ही समझ में आ जाती है।

कालिदास का भाषा पर पूर्ण अधिकार है। इनकी भाषा व्याकरण से परिष्कृत सरल, सरस एवं सुबोध होती है। ये—'च. तु. हि. वै. किल. खलु आदि का प्रयोग केवल पाद की पूर्ति के लिए नहीं करते हैं; किन्तु उनका जहाँ प्रयोग करते हैं वहाँ वे सार्थक होते हैं। इनके शब्द नपे-तुले होते हैं और इनके वाक्यों में क्रियापद प्रायः स्पष्ट होते हैं। ये किसी बात को घुमा-फिरा कर कहने की अपेक्षा सीधे कह देना अधिक पसन्द कहते हैं। थोड़े शब्दों में अधिक अर्थ व्यक्त करने की प्रवृत्ति इनमें विशेपरूप से दीख पड़ती है।

जैसे भिन्न-भिन्न वर्णों के उच्चारण के लिए भिन्न-भिन्न कण्ठ-ताल्वादि के आघातों के भेद हैं और भिन्न-भिन्न वर्ण भिन्न-भिन्न रस, भाव एवं अलङ्कारों के व्यञ्जक हैं वैसे ही विभिन्न रसों को व्यक्त करने के लिए विभिन्न छन्द भी हैं। शृङ्गार रस के व्यञ्जक वर्णों के द्वारा ही शृङ्गार रस की पुष्टि तथा वीर रस के व्यञ्जक वर्णों से वीर रस की पुष्टि हो सकती है, अन्य वर्णों से नहीं।

कालिदास का छन्द-विषयक ज्ञान भी गम्भीर और पूर्ण है। इन्होंने अपने काव्यों में प्रायः सभी प्रमुख छन्दों का प्रयोग किया है। ये छन्दों का चुनाव रस और वर्ण्य वस्तु के अनुकूल ही करते हैं। कालिदास मन्दाक्रान्ता छन्द के सिद्धहस्त कवि माने जाते हैं। इन्होंने अपने खण्ड काव्य मेघदूत को केवल मन्दाक्रान्ता छन्द में ही लिखा है।

प्रत्येक कवियों में किसी न किसी विषय की खास विशेषता रहती है। कविवर कालिदास उपमा अलंकार के आचार्य माने जाते हैं। तत्सत् कवियों की विशेषता व्यक्त करते हुए एक आलोचक ने बहुत ही ठीक कहा है—

**उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।**
**दण्डिनः पदलालित्यं त्रयोऽप्येकैकतोऽधिकाः ॥**

कालिदास की उपमायें एक से एक बढ़कर हैं। इन्होंने नई-नई उपमाओं की उद्भावना की है। इनकी उपमाओं के विशेष चमत्कार का कारण यह है कि प्रायः इनकी उपमायें अन्तर्जगत् और बाह्य जगत् दोनों से ली गई हैं। इन्होंने उपमाओं में उपमान तथा उपमेय के वचन और लिंग तक का भी विचार किया है। रघुवंश के षष्ठ सर्ग में इन्दुमती के स्वयंवर में उपस्थित राजाओं की दशा का वर्णन करते हुए कालिदास लिखते हैं—

**सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रियंयं व्यतीयाय पतिम्बरा सा।**
**नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे विवर्णभावं स स भूमिपालः ॥**

इस श्लोक में इन्दुमती की उपमा स्त्रीवाची दीपशिखा शब्द से दी गई है और राजा की उपमा पुंलिङ्ग अट्ट शब्द से दी गई है। लिंग की समता के साथ-साथ वचन की समता भी दर्शनीय है।

रघुवंश के द्वितीय सर्ग में जब दिलीप वसिष्ठजी की लाल नन्दिनीको चराकर लौटते हैं और सुदक्षिणा उनकी प्रतीक्षा करती हुई स्वागत करने के लिए खड़ी है, दोनों के बीच में स्थित नन्दिनी की शोभा का वर्णन करते हुए कालिदास लिखते हैं—

पुरस्कृता वर्त्मनि पार्थिवेन प्रत्युद्गता पार्थिवधर्मपत्न्या ।
तदन्तरे सा विरराज धेनुर्दिनक्षपामध्यगतेव सन्ध्या ॥

यहाँ राजा की उपमा दिन से, सुदक्षिणा की उपमा रात्रि से और लालनन्दिनी की उपमा लाल सन्ध्या से दी गई है। और भी देखिए—

शरीरसादादसमग्रभूषणा मुखेन सालक्ष्यत लोध्रपाण्डुना ।
तनुप्रकाशेन विचेयतारका प्रभातकल्पा शशिनेव शर्वरी ॥

शरीर की दुर्बलता के कारण कुछ ही आभूषण पहनी हुई उस सुदक्षिणा की लोध्रपुष्प सदृश पीले मुख से ऐसी शोभा हुई जैसे प्रातःकाल टिमटिमाते हुए ताराओं से युक्त रात की शोभा पीले वर्ण के चन्द्रमा से होती है। यह भाव व्यक्त करने के लिए कवि ने लोध्रपाण्डु मुख से चन्द्रमा की एवं एकाध तारा युक्त प्रभातकल्पशर्वरी से सुदक्षिणा की उपमा देते हुए कितने सुन्दर ढङ्ग से पूर्णोपमा व्यक्त की है। इस प्रकार कालिदास की कविता में स्थल-स्थल पर अनूठी उपमा का चमत्कार मिलता है। इनकी उपमाओं में स्वाभाविकता का उत्कर्ष है जिससे पाठक का हृदय सहसा चमत्कृत हो उठता है।

## रघुवंश की विशेषता

रघुवंश में महाकाव्य के सभी लक्षण घटते हैं। इसके १९ सर्गों में कवि कालिदास ने इक्ष्वाकुवंशी महाप्रतापी राजा दिलीप से लेकर अग्निवर्ण तक २९ राजाओं का आदर्शमय वर्णन किया है। यद्यपि इस काव्य की कथा वाल्मीकि रामायण, महाभारत तथा पद्म आदि पुराणों में पायी जाती है, पर वाल्मीकि से अधिक समता :: फिर भी वाल्मीकिरामायण और रघुवंश के वंशक्रम ः महान् अन्तर है। वा० रा० आदि काण्ड सर्ग ७० के १९–४३ श्लोकों के अनुसार दिलीप से राम तक १८ राजाओं का नाम निर्दिष्ट है; किन्तु रघुवंश में दिलीप से राम तक ५ ही पीढ़ी पड़ती हैं ( १ ) दिलीप, ( २ ) रघु, ( ३ ) अज, ( ४ ) दशरथ और ( ५ ) राम।

रघुवंश महाकाव्य की संस्कृत व्याख्याओं में मल्लिनाथ की सञ्जीविनी व्याख्या सर्वोत्कृष्ट तथा प्रामाणिक मानी जाती है। अतः इस संस्करण में सञ्जीविनी व्याख्या भी दी गई है और परीक्षार्थी छात्रों की सुविधा के लिए अन्वय संस्कृत ं. व्याख्या, समास, भावार्थ तथा हिन्दी में भाषार्थ भी दे दिया गया है जिससे यह ग्रन्थ और भी सुबोध एवं उपादेय हो गया है। आशा है छात्रवर्ग व्याख्याकार तथा प्रकाशक के प्रयास को अवश्य सफल बनायेगा। इतिशम्।

विजयादशमी
सं० २०३२

वशंवद
श्रीकृष्णमणि त्रिपाठी
श्रीसम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय
वाराणसी।

# द्वितीय सर्ग का कथासार

रात में पर्णशाला के अन्दर विश्राम करलेने के बाद प्रातःकाल प्रजापालक राजा दिलीप ने वसिष्ठजीकी नवप्रसूता उस नन्दिनी गौ को वन में चराने के लिए बन्धन से खोल दिया, जिसकी पूजा रानी सुदक्षिणा ने चन्दन एवं माला से कर दी थी और दूध पी चुकने के बाद जिसका बछड़ा बांध दिया गया था। पतिव्रताओं में अग्रगण्य दिलीप की पत्नी सुदक्षिणा ने नन्दिनी के खुरों के रखने से पवित्र धूलि वाले मार्ग का उसी प्रकार अनुगमन किया जैसे मनुस्मृति श्रुति का अनुगमन करती है। दयालु राजा दिलीप सुकुमारी सुदक्षिणा एवं नौकरों को वापस लौटाकर दूध भरे स्तनों के भार से धीरे-धीरे चलने वाली नन्दिनी की सेवा स्वयं करने लगे। राजा नन्दिनी के इच्छानुसार रुकने पर रुकते थे, चलने पर चलते थे, बैठने पर बैठते थे, पानी पीनेपर पानी पीते थे—इस प्रकार उन्होंने छाया की भांति उस नन्दिनी का अनुसरण किया। छत्र चामर मुकुट आदि राजचिह्नों से रहित होने पर भी वे अपने असाधारण तेज से राजा प्रतीत होते थे और प्रत्यञ्चा चढ़े हुए धनुष को लिए वसिष्ठ जी की होमधेनु नन्दिनी की रक्षा के बहाने दुष्ट जङ्गली जानवरों को मानों दण्ड देने के लिए वन में घूम रहे थे। बगल के वृक्षों ने मतवाले पक्षियों के शब्दों से उनका जयकार किया, लताओं ने उनके ऊपर फूल बिखेरा, हरिणों ने निडर होकर उन्हें देखते हुए अपने विशाल नेत्र का फल पा लिया, मन्द, सुगन्ध एवं शीतल वायु ने उनकी सेवा की और उनके वन में प्रवेश करते ही वनाग्नि शान्त हो गयी।

शाम हो जाने पर नन्दिनी अपने संचार से वनभूमि को पवित्र कर आश्रम पर जाने लगी और दिलीप भी वन का दृश्य देखते हुए उसके पीछे-पीछे चले। आश्रम के पास पीछे राजा, मध्य में नन्दिनी आगे अगवानी करने आई हुई सुदक्षिणा हो गयी, इस प्रकार दिलीप-सुदक्षिणा के बीच नन्दिनी की शोभा रात-दिन के मध्य में वर्तमान सन्ध्या के समान हो गयी। सुदक्षिणाने नन्दिनी की पुनः पूजा की। बछड़े के लिए उत्कण्ठित होने पर भी उसने उसे स्वीकार कर लिया। अतः वे दोनों बड़े प्रसन्न हुए। गुरु एवं गुरुपत्नी का प्रणाम कर सन्ध्याविधि के समाप्त होने पर दिलीप दूध दूह लेने के बाद बैठी हुई नन्दिनी की पुनः सेवा करने लगे। नन्दिनी के पास दीपक तथा उसके भोज्य पदार्थ रखे हुए थे, उसके सो जाने पर राजा और सुदक्षिणा भी सो जाते थे और जगने पर जग जाते थे। इस प्रकार स्त्री के साथ नन्दिनी की सेवा करते हुए दिलीप के इक्कीस दिन बीत गये।

बाइसवें दिन जब राजा पर्वतीय दृश्य देखने लगे कि नन्दिनी भी राजा के हृदय को जाननेके लिए हिमालय की एक कन्दरा में घुस गयी और शेर ने उसपर आक्रमण कर दिया। उसका करुण क्रन्दन सुनकर अन्दर जाने पर राजा ने देखा कि उसके ऊपर शेर बैठा है और नन्दिनी कातर होकर उनकी ओर देख रही है। यह देखते ही राजा ने शेर को मारने के लिए तरकस से वाण निकालकर उसपर प्रहार करना ही चाहा कि उनका हाथ

रुक गया और वे चित्रलिखित से निस्तब्ध हो गये। बाद अपने पुरुषार्थ को व्यर्थ समझकर आश्चर्य में पड़े हुए और मन्त्र एवं औषधि के बलसे शक्तिक्षीण सांप के समान भीतर ही भीतर छटपटाते हुए राजा को देखकर मनुष्य की वाणी में शेर ने हँसते हुए कहा-राजन् ! मुझे मारने के लिए तेरा प्रयास व्यर्थ है, मैं भगवान् शङ्कर का सेवक हूँ, जो तुम्हारे भी मान्य हैं। एक बार जङ्गली हाथियों ने इन देवदारु वृक्षों के वल्कल को खजली शान्त करने के लिए अपने कपोलस्थल की रगड़ से छुड़ा दिया था, जिसे देखकर पार्वती जी को बड़ा ही दुःख हुआ, क्योंकि उन्होंने उन्हें अपने पुत्र के समान पाला था। उसी समय से शिवजी ने मुझे इसकी रखवारी के लिए नियुक्त कर आदेश दिया कि जो जन्तु तुम्हारे समीप आ जाय, उसे खाकर तुम अपना निर्वाह करना। अतः मैं इसे खाऊँगा। तुम लाज छोड़कर लौट जाओ, तुमने गुरुभक्ति का प्रदर्शन कर दिया, जो कार्य अशक्य है, उसमें किसी का दोष नहीं। यह सुनकर राजा ने अपनी अपमानभावना को ढीला कर दिया और वे बोले—हे मृगेन्द्र ! शिवजी तो मेरे मान्य हैं ही, पर गुरु की यह गाय भी उपेक्षणीय नहीं है, इसका छोटा बछड़ा दूध पीने के लिए उत्सुक होगा। अतः मुझे आप खाकर अपनी क्षुधा निवृत्ति कीजिए और इसे छोड़ दीजिए।

यह सुनकर वह शेर मुस्करा कर दिलीप से पुनः कहा—राजन् ! तुम मेरे विचार से बड़े विवेक-शून्य मालूम पड़ते हो, क्योंकि एक क्षुद्र गौ के लिए इतना बड़ा साम्राज्य, नयी अवस्था एवं सुन्दर शरीर का त्याग करना चाहते हो। तुम्हारी कृपा से एक नन्दिनी मात्र का कल्याण होगा, यदि तुम जीते रहोगे तो अनेक प्रजाओं का पिताके समान निरन्तर पालन करते रहोगे। यदि गुरु से डरते हो तो अधिक दूध देने वाली अनेक गौओं को देकर उनका क्रोध शान्त कर सकते हो। अतः अपने शरीर का त्याग न करो, इस पार्थिव स्वर्ग का भोग भोगो। यह कह कर सिंह के मौन हो जाने पर दिलीप ने कहा—मृगराज ! नाश से रक्षा करना क्षत्रिय का प्रमुख कर्त्तव्य है, उसके विरुद्ध प्राण धारण से क्या लाभ है ? गुरु जी के क्रोध की शान्ति, अन्य गायों के दान से सम्भव नहीं, इस नन्दिनी को कामधेनु के समान समझो, इस पर तो तुम्हारा आक्रमण शिवजी के प्रताप से हुआ है। अतः मैं इस गौके बदलेमें अपने शरीर को तुम्हें देकर इसकी रक्षा करना आवश्यक समझता हूँ। इस प्रकार तुम्हारी भूख भी मिट जायेगी और गुरुजी का होम आदि कार्य भी चलता रहेगा। आप स्वयं पराधीन हो, पराधीनों की बात जानते ही हो, रक्षणीय वस्तु को नष्ट कर सेवक स्वयं कुछ भी आघात न पाकर स्वामी के सामने संकोच के मारे जा नहीं सकता। मुझपर दया करो, मुझे प्राण का मोह नहीं है, क्योंकि मेरे जैसे यशस्वी व्यक्ति को इस अवश्य विनाशशील शरीर पर आस्था नहीं रहती। अपना शरीर समर्पित कर गौ की रक्षा करना परम धर्म है। यही मैं चाहता हूँ। विद्वान् कहते हैं—बात-चीत से भी मित्रता हो जाती है। इस प्रकार हम दोनों की मित्रता हो चुकी। अतः मित्र होकर तुम मेरी प्रार्थना भंग न करो। यह सुन शेर को स्वीकार कर लेने के बाद राजा का बाहुस्तम्भन शिथिल हो गया, उन्होंने अस्त्र त्याग कर अपने शरीर को मांसपिण्ड के समान शेर के सामने भेंट कर दिया। नीचे मुख किए सिंह के भयंकर आक्रमण की प्रतीक्षा करते हुए दिलीप के ऊपर

आकाश से पुष्पों की वर्षा होने लगी और नन्दिनी बोल उठी—पुत्र ! उठो, नन्दिनी के इस अमृतमय वचन को सुनकर उठने पर राजा ने केवल दयालु माता के समान नन्दिनी को देखा पर शेर को नहीं देखा। इससे उनको बड़ा आश्चर्य हुआ। तब उस विस्मयापन्न राजा से नन्दिनीने कहा—वत्स ! ऋषि के प्रभाव से मेरा यमराज भी कुछ नहीं कर सकते हैं, तो दूसरे जन्तुओं की क्या बात है ? मैंने तो माया से शेर बना कर तुम्हारी परीक्षा की है। तेरी गुरुभक्ति और जीवदया से मैं प्रसन्न हूँ, वर मांगो, क्या चाहते हो ? मुझे केवल दूध देने वाली गौ न समझो, अपितु प्रसन्न कामधेनु समझो। यह सुन राजा ने हाथ जोड़कर सुदक्षिणा में वंश को चलाने वाला पुत्र मांगा। नन्दिनी ने तथास्तु कह कर वरदान दे दिया और पत्ते के दोने में दूहकर दूध पीने के लिये आदेश भी दे दिया, किन्तु राजाने कहा—माँ, बछड़े के पीने और गुरुजी के होम के बाद मैं दूध पीऊँगा। बाद प्रसन्न हुई गौ के साथ कन्दरा से निकलकर राजा ने आश्रम पर पहुँच कर यह वृत्त वसिष्ठजी से निवेदन किया और बड़ी प्रसन्नता से अपनी पत्नी सुदक्षिणा से भी कह सुनाया। यद्यपि राजा की प्रसन्नता से उसका आभास उन्हें हो चुका था, बाद गुरुजीकी आज्ञासे बछड़े और हवन से बचे हुए दूध का पान किया। दूसरे दिन गोव्रत की पारणा के बाद गुरु से अशीर्वाद ले और गुरु गुरुपत्नी तथा वत्ससहित नन्दिनी की प्रदक्षिणा कर के वे सुदक्षिणा के साथ रथ से अपनी राजधानी को प्रस्थान किये। अयोध्या पहुँचने पर प्रजाओं ने बड़ी उत्कण्ठा से उनका स्वागत किया। बाद मन्त्रियों से राज्यभार लेकर वे धर्मपूर्वक प्रजापालन करने लगे। अनन्तर जिस प्रकार आकाशस्थली अत्रि मुनि के नेत्र से निर्गत चन्द्रमा को धारण करती है, और देवनदी गङ्गा ने अग्नि से प्रक्षिप्त स्कन्द को उत्पन्न करने वाले शिवजी के तेज को धारण किया था उसी प्रकार सुदक्षिणा ने दिलीप के वंशवर्द्धक गर्भ को धारण किया, जिसमें लोकपालों का अंश भी सम्मिलित था।



॥ श्रीः ॥

# रघुवंशमहाकाव्यम्

संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

—:०:—

## द्वितीयः सर्गः

अथ प्रजानामधिपः प्रभाते जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्याम् ।
वनाय पीतप्रतिबद्धवत्सां यशोधनो धेनुमृषेर्मुमोच ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ यशोधनः प्रजानाम् अधिपः प्रभाते जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्यां पीतप्रतिबद्धवत्सां ऋषेः धेनुं वनाय मुमोच ।

आशासु राशीभवदङ्गवल्लीभासैव दासीकृतदुग्धसिन्धुम् ।
मन्दस्मितैर्निन्दितशारदेन्दुं वन्देऽरविन्दासनसुन्दरि ! त्वाम् ॥

सञ्जीविनी—अथेति । अथ निशानयनानन्तरं यशोधनः प्रजानामधिपः प्रजेश्वरः प्रभाते प्रातःकाले जायया सुदक्षिणया प्रतिग्राहिते स्वीकारिते गन्धमाल्ये यया सा जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्या, तां तथोक्ताम् । पीतं पानमस्यास्तीति पीतः पीतवानित्यर्थः । 'अर्श आदिभ्योऽच्' इत्यच्प्रत्ययः । 'पीता गावो भुक्ता ब्राह्मणाः' इति महाभाष्ये दर्शनात् । पीतः प्रतिबद्धो वत्सो यस्यास्तामृषेर्धेनुं वनाय वनं गन्तुम् । 'क्रियार्थोपपदस्य' इत्यनेन चतुर्थी । मुमोच मुक्तवान् । जायापदसामर्थ्यात्सुदक्षिणायाः पुत्रजननयोग्यत्वमनुसन्धेयम् । तथा हि श्रुतिः—'पतिर्जायां प्रविशति गर्भो भूत्वेह मातरम् । तस्यां पुनर्नवो भूत्वा दशमे मासि जायते । तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः' । इति । यशोधन इत्यनेन पुत्रवत्ताकीर्तिलोभाद्राजानर्हे गोरक्षणे प्रवृत्त इति गम्यते । अस्मिन्सर्गे वृत्तमुपजातिः—"अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः' इति ।

व्याख्या—अथ = निशानयनानन्तरम्, यशोधनः = कीर्तिवित्तः, प्रजानां =

जनानाम्, अधिपः = स्वामी, राजा दिलीपः, प्रभाते = प्रातःकाले, जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्यां = सुदक्षिणास्वीकारितस्रक्चन्दनाम् पीतप्रतिवद्धवत्सां = दुग्धपानानन्तरनिवद्धवालवत्सकाम्, ऋषेः = महर्षेः स्वकुलगुरोः वसिष्ठस्य, धेनुं = गां नन्दिनीम्, वनाय = वनं गन्तुम्, मुमोच = मुक्तवान् ।

समासः—यश एव धनं यस्य स यशोधनः । गन्धश्च माल्यं च गन्धमाल्ये जायया प्रतिग्राहिते गन्धमाल्ये यया सा जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्या तां जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्याम् । आदौ पीतः पश्चात् प्रतिबद्धः वत्सो यस्याः सा पीतप्रतिबद्धवत्सा तां पीतप्रतिबद्धवत्साम् ।

भावार्थः—अथ राजा दिलीपः प्रातःकाले दुग्धपानानन्तरं वत्सं बद्ध्वा स्वधर्मपत्न्या सुदक्षिणया अर्चितां नन्दिनीं वनगमनाय बन्धनात् मुक्तवानिति भावः।

भाषार्थ—रात्रि के बीत जाने पर यश के धनी, प्रजापालक, राजा दिलीप ने प्रातःकाल सुदक्षिणा द्वारा दी हुई गन्ध-माला को ग्रहण करने वाली, दूध पीकर बँधे हुए बछड़ेवाली महर्षि वसिष्ठ की नन्दिनी गौ को वन में चराने के लियें खोल दिया ॥ १ ॥

तस्याः खुरन्यासपवित्रपांसुमपांसुलानां धुरि कीर्तनीया ।
मार्गं मनुष्येश्वरधर्मपत्नी श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत् ॥ २ ॥

अन्वयः—अपांसुलानां धुरि कीर्तनीया मनुष्येश्वरधर्मपत्नी तस्याः खुरन्यासपवित्रपांसुं मार्गं स्मृतिः श्रुतेः अर्थम् इव अन्वगच्छत् ।

सञ्जीविनी—तस्या इति । पांसवो दोषा आसां सन्तीति पांसुलाः स्वैरिण्यः 'स्वैरिणी पांसुला' इत्यमरः । 'सिध्मादिभ्यश्च' इति लच्प्रत्ययः । अपांसुलानां पतिव्रतानां धुर्यग्रे कीर्त्तनीया परिगणनीया । मनुष्येश्वरधर्मपत्नी खुरन्यासैः पांसवः पवित्राः यस्य तम् । 'रेणुर्द्वयोः स्त्रियां धूलिः पांसुर्ना न द्वयो रजः' इत्यमरः तस्या धेनोर्मार्गम् । स्मृतिर्मन्वादिवाक्यं श्रुतेर्वेदवाक्यस्यार्थमभिधेयमिव अन्वगच्छदनुसृतवती च । यथा स्मृतिः श्रुतिक्षुण्णमेवार्थमनुसरति तथा सोऽपि गोखुरक्षुण्णमेव मार्गमनुससारेत्यर्थः । धर्मपत्नीत्यत्राश्वघासादिवत्तादर्थ्ये षष्ठीसमासः प्रकृतिविकारभावात् । पांसुलपथप्रवृत्तावप्यपांसुलामिति विरोधालङ्कारो ध्वन्यते ।

व्याख्या—अपांसुलानां = पतिव्रतानाम्, धुरि = अग्रे, कीर्तनीया = गणनीया मनुष्येश्वरधर्मपत्नी = दिलीपराजमहिषी सुदक्षिणा, खुरन्यासपवित्रपांसुं = खुरविन्यासपवित्ररेणुम्, तस्याः = वसिष्ठधेनोः, मार्गं = पन्थानम्, स्मृतिः = धर्मशास्त्र

श्रुतेः—वेदस्य, अर्थम् = अभिधेयम्, इव = यथा, अन्वगच्छत् = अनुससार।

समासः—पांसवो दोषः सन्ति आसामिति पांसुला न पांसुला अपांसुलाः तासाम् अपांसुलानाम्। मनुष्याणामीश्वरः मनुष्येश्वरः तस्य धर्मपत्नी मनुष्येश्वर-धर्मपत्नी। खुराणां न्यासाः खुरन्यासाः तैः पवित्राः पांसवो यस्यासौ खुरन्यास-पवित्रपांसुः तं खुरन्यास पवित्रपांसुम्।

भावार्थः—पतिव्रतासु नारीषु अग्रगण्या सुदक्षिणा नाम्नी राज्ञो दिलीपस्य भार्या यथा मन्वादिस्मृतिः श्रुतेः अर्थम् अनुसरति तथैव नन्दिन्या मार्गम् अनुसृतवती।

भाषार्थ—पतिव्रताओं में अग्रगण्य, राजा दिलीप की धर्मपत्नी सुदक्षिणा ने उस नन्दिनी के खुरों के रखने से पवित्र धूलिवाले मार्ग में वेद के अर्थ के पीछे स्मृति के समान चली॥ २॥

निवर्त्य राजा दयितां दयालुस्तां सौरभेयीं सुरभिर्यशोभिः।
पयोधरीभूतचतुःसमुद्रां जुगोप गोरूपधरामिवोर्वीम्॥ ३॥

अन्वयः—दयालुः यशोभिः सुरभिः राजा तां दयितां निवर्त्य पयोधरीभूतचतुः-समुद्रां सौरभेयीं गोरूपधरां उर्वीम् इव जुगोप।

सञ्जीविनी—निवर्त्येति। दयालुः कारुणिकः। 'स्याद्दयालुः कारुणिकः' इत्यमरः। 'स्पृहिगृहि'-इत्यादिनाऽऽलुच्प्रत्ययः। यशोभिः सुरभिर्मनोज्ञः। 'सुरभिः स्यान्मनोज्ञेऽपि' इति विश्वः। राजा तां दयितां निवर्त्य सौरभेयीं कामधेनुसुतां नन्दिनीम्। धरन्तीति धराः। पचाद्यच्। पयसां धराः पयोधराः स्तनाः। 'स्त्रीस्तनाब्दौ पयोधरौ' इत्यमरः। अपयोधराः पयोधराः सम्पद्यमानाः पयोधरी-भूताः। अभूततद्भावे च्विः। 'कुगतिप्रादयः' इति समासः। पयोधरीभूताश्चत्वारः समुद्रा यस्यास्ताम्। 'अनेकमन्यपदार्थे' इत्यनेकपदार्थग्रहणसामर्थ्यात्त्रिपदो बहु-व्रीहिः। गोरूपधरामुर्वीमिव जुगोप ररक्ष। भूरक्षणप्रयत्नेनेव ररक्षेति भावः। धेनुपक्षे—पयसा दुग्धेनाधारीभूताश्चत्वारः समुद्रा यस्याः सा तथोक्ताम्। दुग्ध-तिरस्कृतसागरामित्यर्थः।

व्याख्या—दयालुः = कारुणिकः, यशोभिः = कीर्तिभिः, सुरभिः = मनोज्ञः, राजा = नृपो दिलीपः, तां = पूर्वोक्ताम्, दयितां = स्वप्रियां सुदक्षिणाम्, निवर्त्य = परावर्त्य, पयोधरीभूतचतुःसमुद्रां = [illegible]तचतुःसागराम्, सौरभेयीं

=सुरभितनयां नन्दिनीम्, गोरूपधरां=धेनुरूपधारिणीम्, उर्वीं=पृथ्वीम् इव=यथा जुगोप=ररक्ष ।

समासः—दयते तच्छीलो दयालुः । सुरभेरपत्यं स्त्रीः सौरभेयी तां सौरभेयीम् । धरन्तीति धराः पयसां धराः पयोधराः, न पयोधरा अपयोधराः अपयोधराः पयोधराः सम्पद्यमानाः पयोधरीभूताः, पयोधरीभूताः चत्वारः समुद्रा यस्या सा पयोधरीभूतचतुःसमुद्रा तां पयोधरीभूतचतुःसमुद्राम् । धरतीति धरा गोः रूपं गोरूपं गोरूपस्य धरा गोरूपधरा तां गोरूपधराम् ।

भावार्थः—यशस्वी राजा दिलीपः स्वपत्नीं सुदक्षिणामाश्रमं प्रति परावर्त्य गोरूपधारिणीं चतुःसमुद्रां तां पृथिवीमिव विपुलदुग्धदात्रीं नन्दिनीं ररक्ष ।

भाषार्थ—दयालु एवं कीर्तियों से सुशोभित राजा दिलीप प्रिय पत्नी सुदक्षिणा को लौटाकर अपने दूध से चारों समुद्रों को तिरस्कृत करने वाली सुरभि की पुत्री पृथ्वी नन्दिनी को चारों समुद्रों को चार स्तनों के रूप में धारण करनेवाली गौरूपी पृथ्वी के समान रक्षा की ॥ ३ ॥

व्रताय तेनानुचरेण धेनोर्न्यषेधि शेषोऽप्यनुयायिवर्गः ।
न चान्यतस्तस्य शरीररक्षा स्ववीर्यगुप्ता हि मनोः प्रसूतिः ॥ ४ ॥

अन्वयः—व्रताय धेनोः अनुचरेण तेन शेषः अपि अनुयायिवर्गः न्यषेधि तस्य शरीररक्षा च अन्यतः न । हि मनोः प्रसूतिः स्ववीयगुप्ता (भवति) ।

सञ्जीविनी—व्रतायेति । व्रताय धेनोरनुचरेण न तु जीवनायेति भावः । तेन दिलीपेन शेषोऽवशिष्टोऽप्यनुयायिवर्गोऽनुचरवर्गो न्यषेधि निवर्तितः शेषत्वं सुदक्षिणाऽपेक्षया । कथं तर्ह्यात्मरक्षणमत आह—न चेति । तस्य दिलीपस्य शरीररक्षा चान्यतः पुरुषान्तरान्न । कुतः ? हि यस्मात्कारणान्मनोः प्रसूयत इति प्रसूतिः सन्ततिः स्ववीर्यगुप्ता स्ववीर्येणैव रक्षिता । न हि स्वनिर्वाहकस्य परापेक्षेति भावः ।

व्याख्या—व्रताय=पुत्रार्थं नियमाय, धेनोः=नन्दिन्याः, अनुचरेण=सेवकेन, तेन=राजा दीलीपेन, शेषः अपि=सुदक्षिणातिरिक्तोऽपि, अनुयायिवर्गः=अनुचरवृन्दम्, न्यषेधि=न्यवर्ति. तस्य=राज्ञो दिलीपस्य, शरीररक्षा=देहपालनम्. च=तु, अन्यतः=अन्यस्मात् भृत्यादितः, न=नैव भवति । हि यस्मात् मनोः=वैवस्वतनामकमनोः, प्रसूतिः=सन्ततिः, सूर्यवंशराजान इति यावत् स्ववीर्यगुप्ता=निजपराक्रमरक्षिता भवतीति शेषः ।

समासः—अनु चरतीत्यनुचरः तेन अनुचरेण, अनुयायिनां वर्गः अनुयायि

वर्गः । शरीरस्य रक्षा शरीररक्षा । स्वस्य वीर्यं स्ववीर्यं स्ववीर्येण गुप्ता स्ववीर्यगुप्ता ।

भावार्थः—गुरोः गोः परिरक्षणं खलु ममैव व्रतम्, तत्र परिजनस्य नास्ति प्रयोजनमिति मत्वा राज्ञा दिलीपेन अवशिष्टा अपि भृत्याः परावर्तिताः । तस्य शरीररक्षणार्थं तु नास्ति भृत्यादेरावश्यकता, यतो हि मनुवंशीया राजानो निजपराक्रमेणैवात्मनां रक्षन्ति ।

भाषार्थ—व्रत के लिये नन्दिनी के पीछे चलने वाले राजा दिलीप ने शेष नौकरों को भी लौटा दिया । उनके शरीर की रक्षा के लिये दूसरों की आवश्यकता न थी; क्योंकि मनु की सन्तान अपने पराक्रम से होती है ॥ ४ ॥

आस्वादवद्भिः कवलैस्तृणानां कण्डूयनैर्दंशनिवारणैश्च ।
अव्याहतैः स्वैरगतैः स तस्याः सम्राट् समाराधनतत्परोऽभूत् ॥५॥

अन्वयः—सम्राट् स आस्वादवद्भिः तृणानां कवलैः कण्डूयनैः दंशनिवारणैः अव्याहतैः स्वैरगतैः च तस्याः समाराधनतत्परः अभूत् ।

सञ्जीविनी—आस्वादवद्भिरिति । सम्राट् मण्डलेश्वरः 'येनेष्टं राजसूयेन मण्डलस्येश्वरश्च यः । शास्ति यश्चाज्ञया राज्ञः स सम्राट्" इत्यमरः । स राजा आस्वादवद्भिः रसवद्भिः स्वादयुक्तैरित्यर्थः । तृणानां कवलैर्ग्रासैः । 'ग्रासस्तु कवलः पुमान्' इत्यमरः । कण्डूयनैः खर्जनैः । दंशानां वनमक्षिकाणां निवारणैः 'दंशस्तु वनमक्षिका' इत्यमरः । अव्याहतैरप्रतिहतैः स्वैरगतैः स्वच्छन्दगमनैश्च । तस्या धेन्वाः समाराधनतत्परः शुश्रूषाऽऽसक्तोऽभूत् । तदेव परं प्रधानं यस्येति तत्परः । 'तत्परे प्रसितासक्तौ' इत्यमरः ।

व्याख्या—सम्राट् = मण्डलेश्वरः, स = राजा दिलीपः, आस्वादवद्भिः = रसवद्भिः, स्वादयुक्तैः तृणानां = घासानाम्, कवलैः = ग्रासैः, कण्डूयनैः = गालखर्जनैः, दंशानां = वनमक्षिकाणाम्, निवारणैः = दूरीकरणैः, अव्याहतैः = अनिरुद्धैः, स्वैरगतैः = स्वच्छन्दगमनैः, च, तस्याः = नन्दिन्याः, समाराधनतत्परः = शुश्रूषासक्तः, अभूत् = बभूव । मण्डलेश्वरलक्षणं हि 'येनेष्टं राजसूयेन मण्डलस्येश्वरश्च यः । शास्ति यश्चाज्ञया राज्ञः स सम्राडुदाहृतः ॥'

समासः—प्रशस्तः आस्वादः अस्ति एषु आसां वा इति आस्वादवन्तः तैः आस्वादवद्भिः । दंशानां निवारणानि दंशनिवारणानि तैः दंशनिवारणैः । न व्याहतानि अव्याहतानि तैः अव्याहतैः । स्वैरं यथा स्यात्तथा गतानि स्वैरगतानि यद्वा स्वैराणि च तानि गतानि इति स्वैरगतानि तैः स्वैरगतैः । समाराधने तत्परः समाराधनतत्परः ।

भावार्थः—सकलभूमण्डलनृपमण्डलाखण्डलः चक्रवर्ती राजा दिलीपः गात्रसंघर्षणेन, घासग्रासप्रदानेन, वनमक्षिकाद्यपसारणेन, स्वच्छन्दगमनानवरोधेन च नन्दिन्याः शुश्रूषायां संलग्नो बभूव।

भावार्थ—वे चक्रवर्ती राजा दिलीप स्वादिष्ट कोमल घास के कौर से, शरीर खुजलाने से, मक्खी-मच्छरों के उड़ाने से और बिना रुकावट स्वच्छन्द चलने वाली उस नन्दिनी की सेवा में संलग्न थे ॥ ५ ॥

स्थितः स्थितामुच्चलितः प्रयातां निषेदुषीमासनबन्धधीरः।
जलाभिलाषी जलमाददानां छायेव तां भूपतिरन्वगच्छत् ॥ ६ ॥

अन्वयः—भूपतिः तां स्थितां स्थितः प्रयातां उच्चलितः निषेदुषीं आसनबन्धधीरः जलं आददानां जलाभिलाषी (सन्) छाया इव तां अन्वगच्छत्।

सञ्जीविनी—स्थित इति। भूपतिस्तां गां स्थितां सतीं स्थितः सन् स्थितिरूर्ध्वावस्थानम्। प्रयातां प्रस्थितामुच्चलितः प्रस्थितः निषेदुषीं निषण्णाम्। उपविष्टामित्यर्थः। 'भाषायां सदवसश्रुवः' इति क्वसुप्रत्ययः, 'उगितश्च' इति ङीप्। आसनबन्ध उपवेशने धीरः स्थित उपविष्टः सन्नित्यर्थः। जलमाददानां जलं पिबन्तीं जलाभिलाषी जलं पिबन्नित्यर्थः। इत्थं छायेवान्वगच्छदनुसृतवान्।

व्याख्या—भूपतिः = पृथिवीपतिः राजा दिलीपः, तां = नन्दिनीम्, स्थितां = अवस्थिताम्, सतीम्, स्थितः = तिष्ठन् सन्, प्रयातां = प्रचलिताम्, उच्चलितः = प्रचलन् गच्छन् सन् निषेदुषीं = उपविष्टाम्, आसनबन्धधीरः = स्थिरतयोपविष्टः सन्, जलं = पानीयम्, आददानां = पिबन्तीम्, जलाभिलाषी = जलं पिबन् सन् (तां वसिष्ठधेनुम्) छाया = प्रतिबिम्बम्, इव = यथा अन्वगच्छत् = अनुजगाम।

समास—भुवः पतिः भूपतिः। आसनस्य बन्ध आसनबन्धः तत्र धीरः आसनबन्धधीरः। आदत्ते इत्याददाना ताम् आददानाम्। जलमभिलषितुं शीलमस्य-जलाभिलाषी। निषसादेति निषेदुषी तां निषेदुषीम्।

भावार्थः—नन्दिनीसेवातत्परो राजा दिलीपः छाया इव तामन्ववर्तत। सा अतिष्ठत् चेत् स्वयमपि अतिष्ठत्, सा चलति चेदयमपि प्रचलति, यदि सा उपविशति तर्हि सोऽप्युपाविशत्, सा जलं पिबतिस्म तदा सोऽपि पानीयं पिबतिस्म। एवं नन्दिनीव सर्वं कुर्वन् तस्या अनुसरणं कृतवानिति तात्पर्यम्।

भावार्थ—राजा दिलीप उस नन्दिनी के ठहरने पर ठहरते हुये, चलने पर चलते हुये, बैठने पर बैठते हुये, पानी पीने पर पानी पीते हुये, छाया के समान उसके पीछे-पीछे चले ॥ ६ ॥

स न्यस्तचिह्नामपि राजलक्ष्मीं तेजोविशेषानुमितां दधानः ।
आसीदनाविष्कृतदानराजिरन्तर्मदावस्थ इव द्विपेन्द्रः ॥ ७ ॥

अन्वयः—न्यस्तचिह्नाम् अपि तेजोविशेषानुमितां राजलक्ष्मीं दधानः स अनाविष्कृतदानराजिः अन्तर्मदावस्थः द्विपेन्द्र इव आसीत् ।

सञ्जीविनी—स इति । न्यस्तानि परिहृतानि चिह्नानि छत्रचामारादीनि यस्यास्तां, तथाभूतामपि, तेजोविशेषेण प्रभावातिशयेनानुमिताम्, सर्वथा राजैवायं भवेदित्यूहितां राजलक्ष्मीं दधानः स राजा, अनाविष्कृतदानराजिर्बहिरप्रकटितमदरेखः । अन्तर्गता मदावस्था यस्य सोऽन्तर्मदावस्थः, तथाभूतो द्विपेन्द्र इव आसीत् ।

व्याख्या—न्यस्तचिह्नाम् = परित्यक्तं च छत्रचामरादिलक्षणाम्, तेजोविशेषानुमितां = शरीरकान्तिप्रहर्षानुमिताम् । राजलक्ष्मीं = नृपश्रियम्, दधानः = बिभ्राणः, सः = राजा दिलीपः, अनाविष्कृतदानराजिः = अप्रकटितमदरेखः, ( अत एव ) अन्तर्मदावस्थः = आभ्यन्तरवर्तमानदानदशः, द्विपेन्द्रः = गजराजः, इव = यथा आसीत् = अभूत् ।

समासः—न्यस्तानि चिह्नानि यस्या सा न्यस्तचिह्ना तां न्यस्तचिह्नाम् । राज्ञां लक्ष्मीः राजलक्ष्मीः तां राजलक्ष्मीम् । तेजसः विशेषः तेजोविशेषः तेन अनुमिता तेजोविशेषानुमिता तां तेजोविशेषानुमिताम् । न आविष्कृता अनाविष्कृता, दानस्य राजिः दानराजिः, अनाविष्कृता दानराजिः यस्य येन वा स अनाविष्कृतदानराजिः । मदस्य अवस्था मदावस्था अन्तः—अन्तर्गता मदावस्था यस्य स अन्तर्मदावस्थः । द्वाभ्यां मुखशुण्डाभ्यां पिबन्तीति द्विपाः द्विपानामिन्द्रः द्विपेन्द्रः ।

भावार्थः—यथा गण्डस्थले मदप्रवाहस्याप्राकट्येऽपि सलीलोद्भ्रान्तगमनादीनां दर्शनात् प्रेक्षकैर्गजस्यान्तर्मदावस्थानुभूयते तथैव सन्ततिप्राप्तये व्रतपालनार्थं राज्ये एव छत्रचामरकिरीटादिकं विहाय वने समागतोऽपि राजा दिलीपः, विलक्षणेन तेजसा शरीरसौन्दर्येण च एष नूनं चक्रवर्ती राजेत्यनुमीयतेस्म ।

भाषार्थ—छत्र-चामरादि-चिह्नों से रहित होते हुये भी विशेष तेज से अनुमान को जानेवाली राजलक्ष्मी को धारण करते हुये वे प्रगट रूप से न दिखाई पड़नेवाली मद रेखा से संयुक्त हाथी के समान मालूम पड़ते थे ॥ ७ ॥

लताप्रतानोद्ग्रथितैः स केशैरधिज्यधन्वा विचचार दावम् ।
रक्षापदेशान्मुनिहोमधेनोर्वन्यान्विनेष्यन्निव दुष्टसत्त्वान् ॥ ८ ॥

अन्वयः—लताप्रदानोद्ग्रथितैः केशैः अधिज्यधन्वा स मुनिहोमधेनोः रक्षापदेशात् वन्यान् दुष्टसत्त्वान् विनेष्यन् इव दावं विचचार।

सञ्जीविनी—लतेति। लतानां वल्लीनां प्रतानैः कुटिलतन्तुभिरुद्ग्रथिता उन्नमय्य ग्रथिता ये केशास्तैरुपलक्षितः। 'इत्थम्भूतलक्षणे' इति तृतीया। स राजा। अधिज्यमारोपितमौर्वीकं धनुर्यस्य सोऽधिज्यधन्वा सन्। 'धनुषश्च' इत्यनङादेशः। मुनिहोमधेनो रक्षापदेशाद्रक्षणव्याजाद्। वन्यान् वने भवान् दुष्टसत्त्वान् दुष्टजन्तून् 'द्रव्यासुव्यवसायेषु सत्त्वमस्त्री तु जन्तुषु' इत्यमरः। विनेष्यन् शिक्षयिष्यन्निव। दावं वनम्। 'वने च वनवह्नौ च दावो दव इहेष्यते' इति यादवः। विचचार। वने चचारेत्यर्थः। 'देशकालाध्वगन्तव्याः कर्मसंज्ञा ह्यकर्मणाम्' इति दावस्य कर्मत्वम्।

व्याख्या—लताप्रतानोद्ग्रथितैः = वल्लीकुटिलतन्तुभिरुन्नमय्य बद्धैः, केशैः = कचैः, (उपलक्षितः–युक्तः शोभितो वा) अधिज्यधन्वा = आरोपितकार्मुकः–सज्जधनुष्मान्, मुनिहोमधेनोः = वसिष्ठहवनार्थधेनोः, नन्दिन्याः, रक्षापदेशात् = रक्षणव्याजात्, वन्यान् = आरण्यकान्, दुष्टसत्त्वान् = सिंहव्याघ्रादिक्रूरजन्तून् विनेष्यन्निव = उपदेक्ष्यन्निव दावं = वनं विचचार = परिबभ्राम।

समासः—लतानां प्रताना लताप्रतानाः तैः उद्ग्रथिताः लताप्रतानोद्ग्रथिताः, तैः लताप्रतानोद्ग्रथितैः। ज्यामभिगतमधिज्यम् अधिज्यं धनुर्यस्यासौ अधिज्यधन्वा। होमार्थं धेनुः होमधेनुः, मुनेः होमधेनुर्मुनिहोमधेनुः तस्याः मुनिहोमधेनोः। रक्षाया अपदेशः रक्षापदेशः तस्मात् रक्षापदेशात्। वने भवाः वन्याः तान् वन्यान्। विनेष्यतीति विनेष्यन्। दुष्टाश्च ते सत्त्वाः दुष्टसत्त्वाः तान् दुष्टसत्त्वान्।

भावार्थः—केशान् उपरि उत्थाप्य लतातन्तुभिः बद्ध्वा च सज्जीकृतं धनुः गृहीत्वा नन्दिनीरक्षणव्याजेन दुष्टान् हिंस्रकवनजन्तून् दमयिष्यन्निव राजा दिलीपो वनं बभ्राम।

भाषार्थ—लतातन्तुओं से गूंथे हुये केश वाले, प्रत्यक्ष चढ़े हुए धनुष को धारण किये वे राजा दिलीप वसिष्ठ ऋषि के धेनु की रक्षा के बहाने जंगली दुष्ट जीवों को मानों शिक्षा देते हुये वन मे विचरने लगे॥ ८॥

'विसृष्ट' इत्यादिभिः षड्भिः श्लोकैस्तस्य महामहिमतया द्रुमादयोऽपि राजोपचारं चक्रुरित्याह—

विसृष्टपार्श्वानुचरस्य तस्य पार्श्वद्रुमाः पाशभृता समस्य।
उदीरयामासुरिवोन्मदानामालोकशब्दं वयसां विरावैः॥ ९॥

**अन्वयः**—विसृष्टपार्श्वानुचरस्य पाशभृता समस्य तस्य पार्श्वद्रुमाः उन्मदानां वयसां विरावैः आलोकशब्दं उदीरयामासुः इव ।

**सञ्जीविनी**—विसृष्टेति । विसृष्टाः पार्श्वानुचराः पार्श्ववर्तिनो जना येन तस्य । पाशभृता वरुणेन समस्य तुल्यस्य । 'प्रचेता वरुणः पाशी' इत्यमरः । अनुभावोऽनेन सूचितः । तस्य राज्ञः पार्श्वयोर्द्रुमाः । उन्मदानामुत्कटमदानां वयसां खगानाम् । 'खगबाल्यादिनोर्वयः' इत्यमरः । विरावैः शब्दैः । आलोकस्य शब्दं वाचकमालोकयेति शब्दं जयशब्दमित्यर्थः । 'आलोको जयशब्दः स्याद्' इति विश्वः । उदीरयामासुरिवावदन्निव इत्युत्प्रेक्षा ।

**व्याख्या**—विसृष्टपार्श्वानुचरस्य = निवर्तितासन्नसेवकवर्गस्य, पाशभृता = वरुणेन, समस्य = तुल्यस्य, तस्य = राज्ञो दिलीपस्य, पार्श्वद्रुमाः = निकटवर्तिनो वृक्षाः, उन्मदाना = प्रहृष्टानाम्, मत्तानाम्, वयसां = पक्षिणाम्, विरावैः = कूजितैः, आलोकशब्द = जयशब्दम्, उदीरयामासुः = उच्चारयामासुः, इव = नूनम् ।

**समासः**—अनु पश्चाच्चरन्तीत्यनुचराः पार्श्वयोः अनुचरा इति पार्श्वानुचराः विसृष्टाः पार्श्वानुचरा येन स विसृष्टपापार्श्वानुचराः तस्य विसृष्टपार्श्वानुचरस्य । पाशं बिभर्तीति पाशभृत्तेन पाशभृता । पार्श्वयोर्द्रुमाः पार्श्वद्रुमाः । उद्गतो मदो येषां ते उन्मदाः तेषाम् उन्मदानाम् । आलोकस्य शब्दः आलोकशब्दः तम् आलोकशब्दम् ।

**भावार्थः**—यथा नृपतीनां गमनागमनप्रसङ्गे राजपुरुषाः 'जयतु जयतु, विजयस्व महाराजः' इत्यादीन् शब्दान् समुच्चारयन्ति तथैवानुचरान् विसृज्य एकाकितया सञ्चरतः तेजसा वरुणसदृशस्य राज्ञो दिलीपस्य उभयपार्श्ववर्तिनो वृक्षा अपि प्रहृष्टपक्षिशब्दैः जयजयकारमकुर्वन्निति भावः ।

**भाषार्थ**—पार्श्ववर्ती सेवकों को लौटा देने वाले, वरुण के समान उस राजा के अगल-बगल के वृक्षों ने उन्मत्त पक्षियों के कलरव से मानों जयकार किया ।।९।।

मरुत्प्रयुक्ताश्च मरुत्सखाभं तमर्च्यमारादभिवर्त्तमानम् ।
अवाकिरन्वाललताः प्रसूनैराचारलाजैरिव पौरकन्या ।। १० ।।

**अन्वयः**—मरुत्प्रयुक्ताः बाललताः च आरात् अभिवर्तमानं मरुत्सखाभं अर्च्यं तं प्रसूनैः पौरकन्याः आचारलाजैः इव अवाकिरन् ।

**सञ्जीविनी**—मरुत्प्रयुक्ताश्चेति । मरुत्प्रयुक्ता वायुना प्रेरिताः, बाललताः, आरात्समीपेऽभिवर्त्तमानम् । 'आराद्दूरसमीपयोः' इत्यमरः । मरुतो वायोः सखा

मरुत्सखोऽग्निः । स इवाभातीति मरुत्सखाभम् । 'आतश्चोपसर्गे' इति कप्रत्ययः । अर्च्यं पूज्यं तं दिलीपं प्रसूनैः पुष्पैः । पौरकन्याः पौराश्च ताः कन्या आचारार्थैर्लाजैराचारलाजैरिव । अवाकिरन् तस्योपरि निक्षिप्तवत्य इत्यर्थः । सखा हि सखायमागतमुपचरतीति भावः ।

व्याख्या—मरुत्प्रयुक्ताः = वनप्रेरिताः, वायुकम्पिताः, बाललताः = अचिरोत्पन्नव्रतयः, च, हि, आरात् = समीपे, अभिवर्तमानं = विद्यमानम्—गच्छन्तम्, मरुत्सखाभं = अग्निसमतेजसम्, अर्च्यं = पूजनीयम्, तं = राजानं दिलीपं प्रसूनैः = पुष्पैः, पौरकन्याः = नागरिककुमार्यः, आचारलाजैः = मङ्गलार्थं भर्जितधान्यैः इव = यथा, अवाकिरन् = अवर्षयन् ।

समासः—मरुता प्रयुक्ता मरुत्प्रयुक्ताः । बालाश्च ता लता बाललताः । मरुतः सखा मरुत्सखा स इव आभातीति मरुत्सखाभः । अथवा मरुत्सखस्याभेव आभा यस्य स मरुत्सखाभः तं मरुत्सखाभम् । अर्चितुं योग्यः अर्च्यः तम् अर्च्यम् । पुरे भवाः पौराः पौराश्च ता कन्या इति पौरकन्याः अथवा पौराणां कन्याः पौरकन्याः । आचारार्थं लाजा आचारलाजाः तैः आचारलाजैः ।

भावार्थ—यथा पौरवृद्धप्रेरिता नागरिककुमार्यः नगरे गच्छन्तं राजानं मङ्गलार्थं लाजान् वर्षन्ति तथैव तेजसा देदीप्यमानं सन्निहितं राजानं दिलीपं वायुप्रेरिता बालवल्लय पुष्पाणि ववृपुः । अर्थात् वायुः स्वसुहृत्सदृशं राजानमवलोक्य लतासंप्रेर्य तत्सत्कारमाचरदिति भावः ।

भाषार्थ—और वायुसंचालित नई लताओं ने पास में वर्तमान अग्नि के समान राजा दिलीप के ऊपर बालिकाओं द्वारा धान के समान पुष्पों की वर्षा किया ॥१०॥

धनुर्भृतोऽप्यस्य दयाऽऽर्द्रभावमाख्यातमन्तःकरणैर्विशङ्कैः ।
विलोकयन्त्यो वपुरापुरक्ष्णां प्रकामविस्तारफलं हरिण्यः ॥ ११ ॥

अन्वयः—धनुर्भृतः अपि अस्य विशङ्कैः अन्तःकरणैः दयार्द्रभावं आख्यातं वपुः विलोकयन्त्यः हरिण्यः अक्ष्णां प्रकामविस्तारफलं आपुः ।

सञ्जीविनी—धनुर्भृत इति । धनुर्भृतोऽप्यस्य राज्ञः । एतेन भयसम्भावना दर्शिता । तथाऽपि विशङ्कैर्निर्भीकैरन्तःकरणैः कर्तृभिः । दयया कृपारसेनार्द्रो भावोऽभिप्रायो यस्य तद्दयाऽऽर्द्रभावं तदाख्यातम् । दयाऽऽर्द्रभावमेतदित्याख्यातमित्यर्थः । 'भावः सत्तास्वभावाभिप्रायचेष्टाऽऽत्मजन्मसु' इत्यमरः । तथाविधं वपु-

विलोकयन्त्यो हरिण्यः अक्ष्णां प्रकामविस्तारस्यात्यन्तविशालतायाः। फलमापुः "विमलं कलुषीभवच्च चेतः कथयत्येव हितैषिणं रिपुं च" इति न्यायेन स्वान्तःकरणवृत्तिप्रामाण्यादेव विश्रब्धं ददृशुरित्यर्थ।

व्याख्या—धनुर्भृतः = चापधारिणः, अपि अस्य = राज्ञो दीलीपस्य, विशङ्कैः = निर्भयैः, अन्तःकरणैः = स्वान्तैः, दयार्द्रभावम् = अनुकम्पार्द्रहृदयम्, आख्यातं = कथितम्, वपुः = शरीरम्, विलोकयन्त्यः = पश्यन्त्यः, हरिण्यः = मृग्यः, अक्ष्णोः = स्वलोचनयोः, प्रकामविस्तारफलं = अत्यन्तविशालताप्रयोजनम्, आपुः = प्रापुः।

समासः—धनुर्बिभर्तीति धनुर्भृत् तस्य धनुर्भृतः। दयया आर्द्रो भावः यस्य तत् दयार्द्रभावं तत् दयार्द्रभावम्। अन्तस्थानि च तानि करणानि चेति अन्तःकरणानि, तैः अन्तःकरणैः। विगता शङ्का येभ्यः तानि विशङ्कानि तैः विशङ्कैः। प्रकामं विस्तारः प्रकामविस्तारः तस्य फलं प्रकामविस्तारफलं तत् प्रकामविस्तारफलम्। विलोकयन्तीति विलोकयन्त्यः।

भावार्थः—धृतकार्मुकस्यापि अस्य राज्ञो हृदयं दयार्द्रमिति निजान्तःकरणप्रत्ययादभिज्ञाय भयातङ्करहिता हरिण्यो दिलीपस्य कमनीयं वपुः विशालैः लोचनैः निर्निमेष अवलोकयन्त्यः निजनयनविशालतायाः साफल्यं लेभिरे।

भाषार्थ—धनुषधारी होने पर भी निर्भीक अन्त.करण से दया के भाव वाले शरीर को देखने वाली हरिणियों ने अपनी आँखों के विशाल होने का फल पा लिया॥ ११॥

> स कीचकैर्मारुतपूर्णरन्ध्रैः कूजद्भिरापादितवंशकृत्यम्।
> शुश्राव कुञ्जेषु यशः स्वमुच्चैरुद्गीयमानं वनदेवताभिः॥ १२॥

अन्वयः—स मारुतपूर्णरन्ध्रैः कूजद्भिः कीचकैः आपादितवंशकृत्यं कुञ्जेषु वनदेवताभिः उच्चैः उद्गीयमानं स्वं यशः शुश्राव।

सञ्जीविनी—स इति। स दिलीपो मारुतपूर्णरन्ध्रैः। अत एव कूजद्भिः स्वनद्भिः कीचकैर्वेणुविशेषैः। 'वेणवः कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्यनिलोद्धताः' इत्यमरः। वंशः सुषिरवाद्यविशेषः। 'वंशादिकं तु सुषिरम्' इत्यमरः। आपादितं सम्पादितं वंशस्य कृत्यं कार्यं यस्मिन्कर्मणि तत्तथा। कुञ्जेषु लतागृहेषु। 'निकुञ्जकुञ्जौ वा क्लीबे लतादिपिहितोदरे' इत्यमरः। वनदेवताभिरुद्गीयमानमुच्चैर्गीयमानं स्वं यशः शुश्राव श्रुतवान्।

व्याख्या—सः = राजा दिलीपः, मारुतपूर्णरन्ध्रैः = वायुपूर्णच्छिद्रैः, अतएव कूजद्भिः = स्वनद्भिः, कीचकैः = वेणुविशेषैः, आपादितवंशकृत्यं = सम्पादितमुरलीवाद्यकार्यम्, यथा स्यात्तथा कुञ्जेषु = लतागृहेषु वनदेवताभिः=काननदेवीभिः, उच्चैः = तारस्वरम्, उद्गीयमानं = प्रस्तूयमानम्, स्वं = आत्मीयम्, यशः = कीर्तिम्, शुश्राव = श्रुतवान् ।

समासः—मारुतेन पूर्णानि रन्ध्राणि येषां ते मारुतपूर्णरन्ध्राः तैः मारुतपूर्णरन्ध्रैः । वंशस्य कृत्यं वंशकृत्यम् आपादितं वंशकृत्यं यस्मिन् कर्मणि तत् यथा स्यात्तथा आपादितवंशकृत्यम् । वनस्य देवताः वनदेवताः, ताभिः वनदेवताभिः ।

भावार्थः—राजादिलीपः वने संचरन् लतासन्नगृहेषु वनाधिष्ठातृदेवताभिः गीयमानां निजा कीर्तिमाकर्णितवान् । तत्र पुनः सच्छिद्रैः वंशैः वायुपूरणेन स्वनद्भिः वंशवाद्यस्य कार्यं स्वरदानरूपं समाचरितमिति भावः ।

भाषार्थ—उस राजा दिलीप ने छिद्रों में भरी हुई हवा से गूँजने वाले बाँसों से वन देवियो द्वारा कुञ्जों में ऊँचे स्वर से गाये जाते हुए अपने यश को सुना ॥१२॥

पृक्तस्तुषारैर्गिरिनिर्झराणामनोकहाकम्पितपुष्पगन्धी ।
तमातपक्लान्तमनातपत्रमाचारपूतं पवनः सिषेवे ॥१३॥

अन्वयः—गिरिनिर्झराणां तुषारैः पृक्तः अनोकहाकम्पितपुष्पगन्धी पवनः अनातपत्रं आतपक्लान्तं आचारपूतं तं सिषेवे ।

सञ्जीविनी—पृक्त इति । गिरिषु निर्झराणां वारिप्रवाहाणाम् । 'वारिप्रवाहो निर्झरो झरः' इत्यमरः । तुषारैः सीकरैः । 'तुषारो हिमसीकरौ ।' इति शाश्वतः। पृक्तः सम्पृक्तोऽनोकहानां वृक्षाणामाकम्पितानीषत्कम्पितानि पुष्पाणि येषु यो गन्धः सोऽस्यास्तीत्याकम्पितपुष्पगन्धी । ईषत्कम्पितपुष्पगन्धवान् । एवं शीतो मन्दः सुरभिः पवनो वायुरनातपत्रं व्रतार्थं परिहृतच्छत्रम् । अत एवातपक्लान्तमाचारेण पूतं शुद्धं तं नृपं सिषेवे । आचारपूतत्वात्स राजा जगत्पावनस्यापि सेव्य आसीदिति भावः ।

व्याख्या—गिरिनिर्झराणां = अद्रिवारिप्रवाहाणाम्, तुषारैः = शीकरैः, सूक्ष्मजलकणैः, पृक्तः = संपृक्तः, अनोकहाकम्पितपुष्पगन्धी = ईषदान्दोलितकुसुमामोदशाली, पवनः = वायुः, अनातपत्रं = व्रतपालनाय छत्ररहितम्, अतएव आतपक्लान्त = घर्मपीडितम्, आचारपूतं = सदाचारपवित्रम्, तं = राजानम्, सिषेवे = सेवितवान् ।

समासः—गिरिषु निर्झरा गिरिनिर्झराः तेषां गिरिनिर्झराणाम्। ईषत्कम्पितानि आकम्पितानि, आकम्पितानि च तानि पुष्पाणि आकम्पितपुष्पाणि अनोकहानाम् आकम्पितपुष्पाणि अनोकहाकम्पितपुष्पाणि तेषां प्रशस्तः गन्धोऽस्तीति अनोकहाकम्पिपुष्पगन्धी। आतपेन क्लान्तः आतपक्लान्त तम् आतपक्लान्तम्। आतपाद् त्रायते इति आतपत्रं न विद्यते आतपत्रं यस्यासौ अनातपत्रः तम् अनातपत्रम्। आचारेण पूतम् आचारपूतः तम् आचारपूतम्।

भावार्थः—निर्झरकणसम्पर्कात् शीतः, पुष्पगन्धयुक्तत्वात् सुगन्धः, आकम्पितत्वात् मन्दश्चेति त्रिविधो वायुः सदाचारसम्पन्नं धर्मार्तं राजानं दिलीपं सेवितवान्। आचारः प्रथमो धर्म इत्युक्त्या सदाचारसम्पन्नः पुमान् सर्वेषां सेव्यो भवतीति जगत्पावनस्य पवनस्यापि स सेव्यो जातः।

भाषार्थ—पर्वतीय झरनों के जल कणों से मिश्रित कुछ हिलते हुए वृक्षों के फूलों की सुगन्धित हवा ने छलरहित धूप से मुरझाते हुए उस शुद्ध आचरण वाले राजा दिलीप की सेवा की ॥१३॥

शशाम वृष्ट्याऽपि विना दवाग्निरासीद्विशेषा फलपुष्पवृद्धिः।
ऊनं न सत्त्वेष्वधिको बबाधे तस्मिन् वनं गोप्तरि गाहमाने ॥१४॥

अन्वयः—गोप्तरि तस्मिन् वने गाहमाने (सति) वृष्ट्या विनापि दवाग्निः शशाम। फलपुष्पवृद्धिः विशेषा आसीत्। सत्त्वेषु अधिकः ऊनं न बबाधे।

सञ्जीविनी—शशामेति। गोप्तरि तस्मिन् वनं गाहमाने प्रविशति सति वृष्ट्या विनापि दवाग्निर्वनाग्निः 'दवदावौ वनानले' इति हैमः। शशाम। फलानां पुष्पाणां च वृद्धिः। विशेष्यत इति विशेषा अतिशयिताऽऽसीत्। कर्मार्थे घञ्प्रत्ययः। सत्त्वेषु जन्तुषु मध्ये। 'यतश्च निर्धारणम्' इति सप्तमी। अधिकः प्रबलो व्याघ्रादिरूपं दुर्वलं हरिणादिकं न बबाधे।

व्याख्या—गोप्तरि = रक्षके, तस्मिन् = राजनि दिलीपे, वनं = विपिनम्, गाहमाने प्रविशति सति वृष्ट्या विनापि = वर्षणमन्तरापि स्वयमेव, दवाग्निः = वनानलः, शशाम = शान्तः, फलपुष्पवृद्धिः = फलकुसुमसमृद्धिः, विशेषा = अतिशयिता, आसीत् = बभूव, किञ्च सत्त्वेषु = जन्तुषु मध्ये, अधिकः = प्रबलो बलवान् वा, सिंहादिः, ऊनं = दुर्बलम् मृगादिकम्, न बबाधे = नैव पीडयामास।

समासः—दवस्य अग्निः दवाग्निः। फलानि च पुष्पाणि च फलपुष्पाणि

फलपुष्पाणां वृद्धिः फलपुष्पवृद्धिः। गोपायतीति गोता तस्मिन् गोप्तरि, गाह इति गाहमानः तस्मिन् गाहमाने।

भावार्थः—धर्मात्मनो राज्ञो दिलीपस्य तस्मिन् वने प्रवेशमात्रेण वृष्टिं विना वनाग्निः शान्तो जातः, फलेषु पुष्पेषु च वैशिष्ट्यमभवत्, किञ्च 'जीवो जीवस्य भक्षणम्' इत्यनुसारं वन्यपशुषु परस्परं प्रबलः प्राणी दुर्बलं न पीडितवान्।

भावार्थ—उस रक्षक राजा के वन में प्रवेश करने पर वनाग्नि वर्षा के बिना ही शान्त हो गया, फल-फूलों की वृद्धि विशेषरूप से होने लगी, पशुओं में सबल निर्बल को सता नहीं पाये ॥१४॥

सञ्चारपूतानि दिगन्तराणि कृत्वा दिनान्ते निलयाय गन्तुम्।
प्रचक्रमे पल्लवरागताम्रा प्रभा पतङ्गस्य मुनेश्च धेनुः ॥१५॥

अन्वयः—पल्लवरागताम्रा पतङ्गस्य प्रभा मुनेः धेनुश्च दिगन्तराणि सञ्चारपूतानि कृत्वा दिनान्ते निलयाय गन्तुं प्रचक्रमे।

सञ्जीविनी—सञ्चारेति। पल्लवस्य रागो वर्णः पल्लवरागः 'रागोऽनुरक्तौ मात्सर्ये क्लेशादौ लोहितादिषु' इति शाश्वतः। स इव ताम्रा पल्लवरागताम्रा। पतङ्गस्य सूर्यस्य प्रभा कान्तिः 'पतङ्गः पक्षिसूर्ययोः' इति शाश्वतः। मुनेर्धेनुश्च दिगन्तराणि दिशामवकाशान्। 'अन्तरमवकाशावधिपरिधानान्तर्धिभेदतादर्थ्ये' इत्यमरः। सञ्चारेण पूतानि शुद्धानि कृत्वा दिनान्ते सायंकाले निलयायास्तमयाय धेनुपक्षे आलयाय च गन्तुं प्रचक्रमे।

व्याख्या—पल्लवरागताम्रा = किसलयरक्तवर्णा, पतङ्गस्य = सूर्यस्य, प्रभा = कान्तिः, मुनेः = वसिष्ठस्य धेनुश्च = नन्दिनी च, दिगन्तराणि = दिशामवकाशान्, सञ्चारपूतानि = परिभ्रमणपवित्राणि च कृत्वा = विधाय, दिनान्ते = सायङ्काले, निलयाय = आश्रमाय, अस्ताचलाय च गन्तुं = यातुम्, प्रचक्रमे = प्रवृत्ता।

समासः—पल्लवस्य रागः पल्लवरागः पल्लव राग इव ताम्रा पल्लवरागताम्रा। दिशामन्तराणि दिगन्तराणि तानि दिगन्तराणि। सञ्चारेण पूतानि सञ्चारपूतानि तानि सञ्चारपूतानि। दिनस्यान्तः दिनान्तः तस्मिन् दिनान्ते।

भावार्थः—अथ सायङ्काले रक्तवर्णा सूर्यप्रभा नन्दिनी च। उभे अपि निज सञ्चारेण दिगन्तरं पवित्रं कृत्वा स्वस्वस्थाने ( अस्ताचलं वसिष्ठस्याश्रमं च ) गन्तुं प्रवृत्ते।


भावार्थ—नवीन पल्लव की लालिमा के समान सूर्य की प्रभा और वसिष्ठ

धेनु नन्दिनी दिशाओं को अपने परिभ्रमण से पवित्र करके सायंकाल निलय ( आश्रम या अस्ताचल ) के लिए लौटी ।।१५।।

तां देवतापित्रतिथिक्रियार्थामन्वग्ययौ मध्यमलोकपालः ।
बभौ च सा तेन सतां मतेन श्रद्धेव साक्षाद्विधिनोपपन्ना ।।१६।।

अन्वयः—मध्यमलोकपालः देवतापित्रतिथिक्रियार्थां ताम् अन्वक् ययौ च सताम् मतेन, तेन उपपन्ना सा विधिना साक्षात् श्रद्धा इव बभौ च ।

सञ्जीविनी—तामिति । मध्यमलोकपालो भूपालः । देवतापित्रतिथीनां क्रिया यागश्राद्धदानानि ता एवार्थः प्रयोजनं यस्यास्तां धेनुमन्वगनुपदं ययौ । 'अन्वगन्वक्षमनुगेऽनुपदं क्लीबमव्ययम्' इत्यमरः । सतां मतेन सद्भिर्मान्येन । 'गतिबुद्धि–' इत्यादिना वर्त्तमाने क्तः । 'क्तस्य च वर्त्तमाने' इति षष्ठी । तेन राज्ञोपपन्ना युक्ता सा धेनुः । सतां मतेन विधिनाऽनुष्ठानेनोपपन्ना युक्ता साक्षात्प्रत्यक्षा श्रद्धाऽऽस्तिक्यबुद्धिरिव बभौ च ।

व्याख्या—मध्यमलोकपालः = मर्त्यलोकरक्षकः, देवतापित्रतिथिक्रियार्थां = देवपित्रतिथियज्ञादिसम्पादयित्रीम्, तां = नन्दिनीम्, अन्वक् = अनुपदम्, पृष्ठे वा ययौ = जगाम । च = किञ्च सतां = सज्जनानाम्, मतेन = सम्मतेन, तेन = राज्ञा दिलीपेन, उपपन्ना = युक्ता, सा = धेनुर्नन्दिनी, सतां मतेन = वृद्धसम्मतेन विधिना = अनुष्ठानेनोपपन्ना, साक्षात् = प्रत्यक्षीभूय स्थिता भूतिमती, श्रद्धा = आस्तिक्यबुद्धिः इव = यथा बभौ = शुशुभे ।

समासः—मध्ये भवो मध्यमः मध्यमश्चासौ लोकः मध्यमलोकः मध्यमलोकं पालयतीति मध्यमलोकपालः । देवताश्च पितरश्च अतिथयश्च ते देवतापित्रतिथयः तेषां क्रिया अर्थः यस्या सा देवतापित्रतिथिक्रियार्था तां देवतापित्रतिथिक्रियार्थाम् ।

भावार्थः—भूलोकपालको राजा दिलीपः देवतापित्रतिथ्यर्थं यज्ञयागश्राद्धादिकर्मानुष्ठानसाधनभूतां तां नन्दिनीमनु राजापि वसिष्ठाश्रमं ययौ । अपि च सज्जनाभिमतेन दिलीपेन युक्ता धेनुः शास्त्रोक्तविधानेन सहिता श्रद्धा इव शुशुभे ।

भाषार्थ—भूलोकपालक राजा दिलीप देव, पितर एवं अतिथियों के कार्य को सम्पन्न करने वाली उस नन्दिनी के पीछे चले । और सज्जनों के माननीय दिलीप से युक्त वह नन्दिनी अनुष्ठान से युक्त मूर्तिमान् श्रद्धा के समान सुशोभित हुई।।१६।।

स पल्वलोत्तीर्णवराहयूथान्यावासवृक्षोन्मुखबर्हिणानि ।
ययौ मृगाध्यासितशाद्वलानि श्यामायमानानि वनानि पश्यन् ।।१७।।

